**संपेहए अप्पगमप्पएणं**

—दशवैकालिक चूलिका २/२

आत्मा से आत्मा का संप्रेषण-समीक्षण करो ।

अनादिकाल से कर्माच्छादित यह आत्मा अपने द्वारा ही निर्मित विभाव रूपों के निमित्तों में विलस रही है ।

विश्व में विद्यमान षट् द्रव्यों में धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय गति-स्थिति रूप धर्म से रहते हैं । इसी तरह ही आकाश अवगाह रूप में, काल परिवर्तन रूप में, पुद्गल सड़न-गलन-विध्वंसक रूप निज अवस्था में रहे हुए हैं किन्तु इन पांचों द्रव्यों में चैतन्य देव की परिणतियां ही विशिष्ट स्पंदन पैदा करती हैं । जो कुछ संसार की विचित्रता दृश्यमान है उसमें चैतन्य ही मूलभूत कारण है । वह चैतन्य अनादिकाल से कर्माच्छादित अपने द्वारा ही निर्मित विभाव रूपों के निमित्तों में विलस रहा है । उसे स्वभाव में लाने के लिए ही शास्त्रकारों ने कहा है—

हे आत्मन् ! आत्मा से आत्मा का समीक्षण करो ।

……………

# विश्व के छः प्रतिनिधि

श्री श्रेयांस जिन अन्तरजामी, आतमरामी नामी रे।
अध्यातम पद पूरण पामी, सहज मुगतिगति गामी रे।।
निज स्वरूप जे किरिया साधे, ते अध्यातम लहिये रे।
जे किरिया करि चउगति साधे, ते न अध्यात्मक कहिये रे।।

बंधुओ ! प्रातःकाल का समय, प्राकृतिक दृष्टि से सुहावना समय है। जीवन में नई स्फूर्ति और नई प्रेरणा देने वाला है। मनुष्य का जीवन प्रकृति से बहुत प्रभावित है। और प्रकृति का प्रभाव हर प्राणी पर पड़ता ही है। संवेदनशील मनुष्य के मस्तिष्क पर प्रकृति का अधिक असर तब होता है जबकि उसका चिन्तन अन्वेषणात्मक दृष्टि से, खोज की दृष्टि से रहस्य को पाने की कोशिश करता है।

इस नैचुरल नैसर्गिक रचना में जितने सदस्य रहे हुए हैं, उनमें एक ही सदस्य ऐसा है, कि जिसने अपने नैसर्गिक स्वभाव को छोड़कर, प्राकृतिक स्वभाव को छोड़कर पर पदार्थों को पाने की चेष्टा की है। उसका स्वभाव इतना जबरदस्त है कि पर्याय की दृष्टि से भले ही वह झुकता हो, परन्तु स्व-स्वरूप की दृष्टि से कभी नहीं झुकता है। इन छः खिलाड़ियों में मनुष्य रूप से वह द्रव्य प्रधान रूप से रहा हुआ है। प्रधान से तात्पर्य, सब से अधिक शक्ति सम्पन्न माना गया है। इसमें जो शक्ति है जो विवेक का दीपक है, जो क्षमता है, वह क्षमता अन्य सदस्यों में नहीं है। आप कभी कल्पना कर बैठेंगे कि महाराज ने सृष्टि के छः सदस्य बताए हैं। जैसे चैतन्य एक सदस्य है, वैसे ही अवशेष जो पांच हैं, वे भी जीव होंगे। क्योंकि आम जनता में सदस्यों की परिभाषा समान स्तर के आदमियों से ली जाती है। उसका मतलब है, दो हाथ, दो पैर, दो आंखें, नाक, कान वाले। किसी परिवार में दो सदस्य, तो किसी परिवार में छः सदस्य हैं। वैसे ही ये भी कोई छः सदस्य होंगे। लेकिन वैसी बात नहीं है। मैं जो अभी सदस्यों की बात कर रहा हूँ तो वे छः द्रव्यों से सम्बन्धित हैं धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, आकाशास्तिकाय, काल, जीवास्तिकाय, पुद्गलास्तिकाय। वे एकाकाश में रहने की दृष्टि से एक परिवार के रूप में कहे जा सकते हैं। ये पांच द्रव्य की संज्ञा पाते हैं और जीव भी द्रव्य की संज्ञा पाता है। मैंने सदस्यों की दृष्टि से कहा है न कि जीव है इस दृष्टि से। धर्मास्तिकाय और अधर्मास्तिकाय भी एक स्वरूप से विद्यमान हैं।

आकाश भी इसी स्वरूप से विद्यमान है। इनके मूल में परिवर्तन नहीं होता। इनमें जो स्वभाव हैं वे तो रहेंगे ही। और पुद्गल द्रव्य भी इस संसार में सर्वत्र दृष्टिगत हो रहा है। काल यह औपचारिक द्रव्य भी है और काल द्रव्य के रूप में भी माना गया है। इन पाचों के रूप में जो चैतन्य आत्मा है वही इन पुद्गलों को ऊँचा-नीचा करता रहता है। इन पदार्थों के साथ ज्यादा प्रीति आत्मा ही करता रहता है, क्योंकि खेलने का स्वभाव, रमण करने का स्वभाव आत्मा का ही है। वह अपने स्वरूप में रमण करना भूल जाता है तो वह पर पदार्थों में रमण करने लगता है।

## खिलौने आत्मा के

बच्चा बचपन की अवस्था में खेलना पसंद करता है। वह खिलौनों से खेलता है, परन्तु बच्चे की वह खिलौने से खेलने की आदत, ज्ञान के अभाव में मनोविनोद की आदत है। जैसे बच्चे की आदत मिट्टी के खिलौने से खेलने की है, वैसे ही इस आत्मा की आदत भी बच्चे के तुल्य बनी हुई है। बच्चा वह रंग-विरंगे मिट्टी के बनाए हुए खिलौनों से खेलता है वैसे ही यह अपने हाथ के बनाये हुए खिलौनों से खेलता है। आप जरा गम्भीरता से चिन्तन कीजिये। बड़े-बड़े बंगले किसने बनाए ? फर्नीचर का सामान किसने सजवाया ? ताश, चौपड़ किसने बनवाए। ताश, चौपड़ स्वयं में तो नहीं समझते हैं कि हम ताश, चौपड़ हैं, परन्तु ताश, चौपड़ को बनाने वाली आत्मा है, और खेलने वाली भी आत्मा है, और उन्हीं से वह खेलती है, मनोविनोद करती है। सिनेमाघर (टॉकीज) किसने बनवाए, और फिल्म किसने बनाई ? वहीं इसमें आत्मा जाकर बैठती है, दूकान पर जाकर बैठती है, तो यह खिलौनों का व्यापार करती है। मिट्टी से आप सब तरह की मिट्टी ले सकते हैं, इसमें सख्त और कोमल भी है। सोना, चाँदी ये भी मिट्टी के सख्त रूप हैं। सोना, चाँदी गये तो नोट आए। ये भी तो उस तत्त्व के बने हुए हैं। अधिकांश तत्त्व इसी मिट्टी से बने हुए हैं।

## संसारी आत्मा के विभाव परिणाम

जो दृश्य पदार्थ हैं—नजर आ रहे हैं वे भी अधिकांश रूप से मिट्टी पुद्गल से बने हैं और यह आत्मा उन्हीं खिलौनों से खेल रही है, और इनमें ही आनन्द मानती है। क्या कभी इन खिलौनों से विराम लेने की

मन में आती है ? कभी इन खिलौनों से खेलने की अनिच्छा भी होती है ? या वह दिन दूनी रात चौगुनी बढ़ती ही रहती है ? छोटे बच्चे तो इनको जल्दी छोड़कर दूसरी तरफ आ जाते हैं, परन्तु ये बड़े बड़े इनको बच्चे कहूँ या क्या ? जो इन पदार्थों में रमण करते हैं, अपने को भूल जाते हैं तो वे बच्चे ही हैं । उन्होंने अपने आपका ऐसा बना रखा है । इसी चार दिवारी में इनका घूमना होता है । इसी में आनन्द लेते हैं । रात और दिन मस्तिष्क में एक ही चक्कर घूमता रहता है । कैसे धन पैदा किया जाय ? यश कीर्ति पैदा की जाय, लेकिन वह यह नहीं सोच पाता कि ये सब वैभाविक परिणाम यथार्थ में शांति प्रदायक नहीं हैं ।

## प्राणियों के विविध रूप

लेता है, तब विचार करिये कि वहां की इतनी लम्बी जिन्दगी महत्त्वपूर्ण है या मनुष्य की जिन्दगी का एक मिनिट महत्त्पूर्ण है ? एक मिनिट का मूल्य जितना मनुष्य जीवन में है, वह तेंतीस सागर का मूल्य नहीं है। उस देव भव में वह निज स्वरूप की परिपूर्ण साधना करने में समर्थ नहीं है। वहां जितनी पुण्यवानी है बस उसका उपयोग किया जाता है, यहां जो पुण्यार्जन किया है, उसका फल वहां भोग रहे हैं, परन्तु आत्म दर्शन करने का अवसर वहां नहीं मिलता है। और यहां मनुष्य जन्म में यदि साधना करें, मिट्टी के खिलौनों से ऊपर उठें और इनसे विराम लें तो बच्चा भी जब समझ जाता है तो उन खिलौनों को छोड़कर, दूसरे खिलौने पकड़ लेता है। वैसे ही मैं कहूं कि आप नैसर्गिक स्वभाव में आ जायें और कर्मों की दीवार को हटालें तो जो आनन्द आपको मिलेगा उसे आप तीन काल में भी नहीं भूल पायेगें, फिर ये संसार के खिलौने पसन्द नहीं आयेगें, परन्तु उसको प्राप्त करने के लिए प्रयत्न तो करना ही पड़ेगा। प्रयत्न के बिना सहज साध्य नहीं है।

## शैवालाच्छिदत मेंढ़क : कर्माच्छादित आत्मा

कभी कभी ज्ञानी जन इसको स्पष्ट करने के लिये रूपक भी देते हैं कि एक बावड़ी पानी से लबालब भरी हुई थी। जब पानी काम में नहीं आता तो उस पर कांजी, शैवाल का इतना स्तर जम जाता है, कि पानी नहीं दिखता है। उसी बावड़ी में कछुआ और उसके परिवार के सदस्य रहते थे। संयोगवश ऐसी आंधी चली कि थोड़ी शैवाल हट गई, और वहां पर एक कछुआ बैठा हुआ था, उसकी दृष्टि आकाश की तरफ गई कि अजीब है। यह क्या ? पूर्णिमा की चांदनी छिटक रही है। चांद प्रकाश दे रहा था, और तारे टिमटिमा रहे थे। विशाल आकाश को देखकर उसे आश्चर्य हुआ, और सोचा कि मैं ऐसा दृश्य परिवार वालों को दिखलादूँ, वह बुलाने के लिए गया—परिवार के सदस्यों को, और इधर संयोगवश दूसरा आंधी का झोंका आया और शैवाल से छिद्र पुनः भर गया। कछुआ लाया परिवार के सस्दयों को, लेकिन वह आकाश नहीं दिखा सका। तब दूसरे ने कहा—कि इस काई और बावड़ी से बढ़कर दुनिया में कुछ नहीं है। वह कहता है कि मैंने अभी अभी इतना बड़ा आकाश देखा, चन्द्रमा देखा एवं चन्द्रमा की चांदनी देखी, तारे देखे जिसका वर्णन नहीं कर सकता हूँ। तो वे सब कहने लगे कि बताओ ! वह हैरान है, परन्तु वह

उस दृश्य को भूल नहीं सकता है। वैसे ही इस मनुष्य जन्म में रहने वाली आत्मा पर पदार्थों से वास्ता रखे हुए है और अपने निज स्वरूप को नहीं पहचान पा रही है। कारण आत्मा के ऊपर मोह कर्म की शैवाल छाई हुई है यह ऐसी आत्मा पर छाई हुई है कि छिद्र नहीं मिलता है। कभी कभी उपदेश सुनते हैं, धर्म करनी करते हैं, नियमित रूप से चिन्तन मनन करते हैं। ध्यान और स्वाध्याय करते हैं तो उन बादलों की तरह मोह कर्म का कुछ छिद्र हट जाय, तो जो उसको आनन्द प्राप्त होगा वह नहीं भूला जा सकता है। वह भले ही खुले मन से व्यापार करेगा परन्तु उसमें रमेगा नहीं।

## सम्यक्दृष्टि का स्वरूप

सम्यक्दृष्टि के लिए आया कि—

सम्यक्दृष्टि जीवड़ा, करे कुटुम्ब प्रतिपाल।
सब जग से न्यारा रहे, ज्यूं धाय खिलाए बाल।।

जो सम्यक्दृष्टि बन जाता है, वह सांसारिक कार्यों में तटस्थ बन जाता है। उसमें रचता, पचता नहीं है। पहले के श्रावक आनन्द कामदेव जैसे, जो कि अपनी सही स्थिति से चले, और उन्होंने शुभ पुरुषार्थ किया। जिनवाणी में रमण करते हुए, समय आने पर अपने पुत्र को घर-बार सम्भलवाकर धर्म-ध्यान में लग गए थे। तो मनुष्य का एक मिनिट तो बहुत होता है, चौदहवें गुणस्थान का स्थान मनुष्य ही ले सकता है। सर्वार्थ सिद्ध विमान में रहने वाले देवता नहीं ले सकते हैं। जहाँ पहला, दूसरा और चौथा गुणस्थान तो न्यूनाधिक रूप से चारों गति में पायेंगे। बल्कि चारों पायेंगे, परन्तु छठा गुणस्थान और इससे आगे के सातवें, आठवें, नवमें, दसवें, ग्यारहवें, बारहवें, तेरहवें और चौदहवें गुणस्थान तो मनुष्य में ही पायेंगे। छठे से मुनि का जीवन है व आनन्द इसमें ही अधिक मिलता है, किन्तु जब कर्मों की भारी शैवाल आ जाती है, मोह का पर्दा छा जाता है, तो कितना ही उपदेश दिया जाय, समझ नहीं आ पाता है।

## निज स्वरूप किरिया साधे, चउगति साधे के प्रतीक

धर्मी मुनिवर आपके समक्ष चित्त और संभूति का संवाद सुना

लेता है, तब विचार करिये कि वहां की इतनी लम्बी जिन्दगी महत्त्वपूर्ण है या मनुष्य की जिन्दगी का एक मिनिट महत्त्पूर्ण है ? एक मिनिट का मूल्य जितना मनुष्य जीवन में है, वह तेंतीस सागर का मूल्य नहीं है। उस देव भव में वह निज स्वरूप की परिपूर्ण साधना करने में समर्थ नहीं है। वहां जितनी पुण्यवानी है बस उसका उपयोग किया जाता है, यहां जो पुण्यार्जन किया है, उसका फल वहां भोग रहे हैं, परन्तु आत्म दर्शन करने का अवसर वहां नहीं मिलता है। और यहां मनुष्य जन्म में यदि साधना करें, मिट्टी के खिलौनों से ऊपर उठें और इनसे विराम लें तो बच्चा भी जब समझ जाता है तो उन खिलौनों को छोड़कर, दूसरे खिलौने पकड़ लेता है। वैसे ही मैं कहूं कि आप नैसर्गिक स्वभाव में आ जायें और कर्मों की दीवार को हटालें तो जो आनन्द आपको मिलेगा उसे आप तीन काल में भी नहीं भूल पायेगें, फिर ये संसार के खिलौने पसन्द नहीं आयेगें, परन्तु उसको प्राप्त करने के लिए प्रयत्न तो करना ही पड़ेगा। प्रयत्न के बिना सहज साध्य नहीं है।

## शैवालाच्छिदत मेंढ़क : कर्माच्छादित आत्मा

कभी कभी ज्ञानी जन इसको स्पष्ट करने के लिये रूपक भी देते हैं कि एक बावड़ी पानी से लबालब भरी हुई थी। जब पानी काम में नहीं आता तो उस पर कांजी, शैवाल का इतना स्तर जम जाता है, कि पानी नहीं दिखता है। उसी बावड़ी में कछुआ और उसके परिवार के सदस्य रहते थे। संयोगवश ऐसी आंधी चली कि थोड़ी शैवाल हट गई, और वहां पर एक कछुआ बैठा हुआ था, उसकी दृष्टि आकाश की तरफ गई कि अजीब है। यह क्या ? पूर्णिमा की चांदनी छिटक रही है। चांद प्रकाश दे रहा था, और तारे टिमटिमा रहे थे। विशाल आकाश को देखकर उसे आश्चर्य हुआ, और सोचा कि मैं ऐसा दृश्य परिवार वालों को दिखलादूं, वह बुलाने के लिए गया—परिवार के सदस्यों को, और इधर संयोगवश दूसरा आंधी का झोंका आया और शैवाल से छिद्र पुनः भर गया। कछुआ लाया परिवार के सस्दयों को, लेकिन वह आकाश नहीं दिखा सका। तब दूसरे ने कहा—कि इस काई और बावड़ी से बढ़कर दुनिया में कुछ नहीं है। वह कहता है कि मैंने अभी अभी इतना बड़ा आकाश देखा, चन्द्रमा देखा एवं चन्द्रमा की चांदनी देखी, तारे देखे जिसका वर्णन नहीं कर सकता हूँ। तो वे सब कहने लगे कि बताओ ! वह हैरान है, परन्तु वह

इन दृश्य को भूल नहीं सकता है। वैसे ही इस मनुष्य जन्म में रहने वाली आत्मा पर पदार्थों से वास्ता रखे हुए है और अपने निज स्वरूप को नहीं पहचान पा रही है। कारण आत्मा के ऊपर मोह कर्म की शैवाल छाई हुई है यह ऐसी आत्मा पर छाई हुई है कि छिद्र नहीं मिलता है। कभी कभी उपदेश सुनते हैं, धर्म करनी करते हैं, नियमित रूप से चिन्तन मनन करते हैं। ध्यान और स्वाध्याय करते हैं तो उन बादलों की तरह मोह कर्म का कुछ छिद्र हट जाय, तो जो उसको आनन्द प्राप्त होगा वह नहीं भूला जा सकता है। वह भले ही खुले मन से व्यापार करेगा परन्तु उसमें रमेगा नहीं।

## सम्यक्दृष्टि का स्वरूप

सम्यक्दृष्टि के लिए आया कि—

सम्यक्दृष्टि जीवड़ा, करे कुटुम्ब प्रतिपाल।
सब जग से न्यारा रहे, ज्यूं धाय खिलाए बाल।।

जो सम्यक्दृष्टि बन जाता है, वह सांसारिक कार्यों में तटस्थ बन जाता है। उसमें रचता, पचता नहीं है। पहले के श्रावक आनन्द कामदेव जैसे, जो कि अपनी सही स्थिति से चले, और उन्होंने शुभ पुरुषार्थ किया। जिनवाणी में रमण करते हुए, समय आने पर अपने पुत्र को घर-बार सम्भलवाकर धर्म-ध्यान में लग गए थे। तो मनुष्य का एक मिनिट तो बहुत होता है, चौदहवें गुणस्थान का स्थान मनुष्य ही ले सकता है। सर्वार्थ सिद्ध विमान में रहने वाले देवता नहीं ले सकते हैं। जहाँ पहला, दूसरा और चौथा गुणस्थान तो न्यूनाधिक रूप से चारों गति में पायेंगे। बल्कि चारों पायेंगे, परन्तु छठा गुणस्थान और इससे आगे के सातवें, आठवें, नवमें, दसवें, ग्यारहवें, बारहवें, तेरहवें और चौदहवें गुणस्थान तो मनुष्य में ही पायेंगे। छठे से मुनि का जीवन है व आनन्द इसमें ही अधिक मिलता है, किन्तु जब कर्मों की भारी शैवाल आ जाती है, मोह का पर्दा छा जाता है, तो कितना ही उपदेश दिया जाय, समझ नहीं आ पाता है।

## निज स्वरूप किरिया साधे, चउगति साधे के प्रतीक

अभी मुनिवर आपके समक्ष चित्त और संभूति का संवाद सुना

रहे थे। वहां देखिये ! ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती सम्पत्ति में सराबोर होकर आया और कहता है कि क्या भाई ! धर्म करने का फल तुम्हें नहीं मिला है ? अब क्या समझाए चित्तजी मुनि, मोह का गहरा पर्दा पड़ा हुआ है, मोह में छाया हुआ है, उसको क्या समझाए ? भाई समझाता है कि भाई समझ। जो धर्म करनी का फल वास्तविक मिला है, वह मुझको मिला है। अपन जो तप, संयम की साधना कर रहे थे, वह आध्यात्मिक क्रिया जो आत्मा साधना के लिये होनी चाहिये, तुम्हारी वह साधना धूमिल हुई और वह साधना भौतिक पदार्थों के लिये हुई। अर्थात् नियाणा किया उस समय तुम्हारी आत्मा ने आत्म साधना करते-करते संसार की साधना कर ली। अधिकाँश तथाकथित साधक भी ऐसी ही क्रिया करने वाले पाये जायेंगे। आध्यात्मिक साधना करने वाले बिरले ही पाये जायेंगे। आप संसार की दृष्टि से गिनती करेंगे तो सही करणी करने वाले, आटे में नमक के बराबर भी नहीं हैं। बंधुओ मैं क्या समझाऊँ ? यह क्षण समझने की क्षमता का है जो क्रिया अपने निज स्वरूप को साधने के लिये है, क्योंकि मनुष्य तन में ही अध्यात्म का परिपूर्ण रूप पाया जाता है। चन्द्र से अधिक शांत और सूर्य से अधिक प्रकाश मनुष्य जीवन में ही पाया जाता है, उसको पाने के लिये चौबीस घण्टों में से कुछ समय तो निकालिये और समीक्षण साधना में रत हो जाइये, और देखिये तो सही कि कैसा आनन्द मिलता है। आप हाड़-मांस के पुतले तक सीमित मत रहिये। ये सारे क्षणिक (टेम्परेरी) आनन्द हैं। आप इनसे ऊपर उठकर बाजी तो लगाइये। यह बाजी स्वर्ग से बढ़कर है। वह एक तरफ है और यह एक तरफ है। यह सम्पत्ति तो अनेक बार पाई है। चित्तजी यही कह रहे हैं कि मुझे साधना का फल मिला है, तभी मैं अध्यात्म रास्ते पर चला हूँ। तुमको नहीं मिला है क्योंकि तुमने निज स्वरूप को साधने में नहीं लगाया, और बाहरी भौतिक पदार्थों को प्राप्त करने में तप, संयम लगाया। तभी चक्रवर्ती तो बन गये, और सोच रहे हो कि मुझे तप, सयंम का फल मिला है। यह तो कचरा है, अन्न खेत में पैदा करते हैं तो भूसा तो अपने आप पैदा हो जाता है। चक्रवर्ती का पद भी एक दृष्टि से भूसे की उपलब्धि के समान है। यह सम्पत्ति और वैभव और चक्रवर्ती पद सब नाशवान है, अस्थिर है। यह जवानी भी चली जाने वाली है। आप जब तक जवान हैं तब तक ही इसको निज स्वरूप को पहिचानने में क्रिया कर सकते हो, इसको इधर और उधर भी लगा सकते हो। जब मनुष्य की शक्ति ढीली पड़ जायेगी, तब क्या कर सकोगे ? चित्तजी समझा रहे हैं, चक्रवर्ती ब्रह्मदत्त सोच रहे हैं कि सयंम का फल

मुझे मिला है। यह छोटे बच्चों के खिलौने की तरह ही बात रही। वास्तविक ऋद्धि नहीं मिली। मुझे भी खिलौना मिला, कचरा मिला। परन्तु अब तो मैं कुछ कर नहीं सकता। निदान के बन्धन में बंध गया हूँ। स्व-स्वरूप की साधना मुझ में सध नहीं सकती।

सज्जनो ! आप भी जो तप, संयम की आराधना करते हैं वह केवल मुक्त स्वरूप की उपासना के लिये ही होनी चाहिये। यदि किसी फल की आकांक्षा से तप, संयम की आराधना की तो कभी अभीष्ट साध्य प्राप्त नहीं कर सकोगे।

## संपेहए अप्पगमप्पएणं

आत्मा से आत्मा का सम्प्रेपण-समीक्षण करो।

अनादिकाल से कर्माच्छादित यह आत्मा अपने द्वारा ही निर्मित विभाव रूपों के निमित्तों में स्वभाव भी बनकर विलख रही है। इन विभाव के निमित्तों ने आत्मा को अत्यधिक प्रभावित कर रखा है। दूसरे शब्दों में कहें—तो आत्मा स्वयं के वास्तविक स्वरूप को विस्मृत कर पर पदार्थों से स्वयं ही प्रभावित हो रही है, और पर पदार्थों को आसक्ति भावपूर्वक अधिक से अधिक ग्रहण करने में प्रसन्नता का अनुभव कर रही है। अज्ञ बालक भी तो ऐसा ही करता है। रंग-विरंगे खिलौनों को संगृहीत कर आनन्द का अनुभव करता है। उसको यह ज्ञान नहीं होता कि सुज्ञ पुरुष मुझे क्या कहेंगे। वैसे ही संसारी चैतन्य देव इन पर पदार्थों को आत्मीय भाव से ग्रहण करता हुआ, उनमें रमण करता है। पर यह चिन्तन नहीं करता कि सर्वज्ञ, सर्वदर्शी तीर्थंकर भगवंत मुझे किस रूप में अवलोकित कर रहे हैं। मेरा स्वरूप तो उनके समकक्ष है। पर उसको मैं स्वयं ही देख नहीं पा रहा हूँ। इसीलिए शास्त्रकारों ने भव्यजनों को सम्बोधित करते हुए अमूल्य उपदेश के रूप में कहा है कि—

"संपेहए अप्पगमप्पएणं"

हे चैतन्य देव ! अपने आप से ही अपने आपको संपेहए अर्थात् सम्यक् प्रकार से देख। याने स्वयं का स्वयं से समीक्षण कर। जिससे तुझे स्वयं की विभाव परिणति एवं स्वभाव परिणति का विज्ञान होगा और स्वयं विभाव के पर निमित्तों में रमण की वृत्ति से आश्चर्य होगा। मैं

दुनिया की दृष्टि में इतना बड़ा कहलाने वाला अज्ञ बालक की तरह स्वयं की शक्ति का कैसा दुरुपयोग कर रहा हूं। यह कैसी विचित्र अनादिकाल की विडम्बना है कि स्वयं के भावों को ही पर पदार्थों में आरोपित कर उन पर पदार्थों को आसक्ति पूर्वक स्वकीय समझने का प्रयत्न करता आ रहा हूँ। ऐसा विज्ञान तथा वैभाविक वृत्तियों से विलणीकरण तभी बन पाएगा जबकि वह स्वयं से स्वयं का समीक्षण करना सीख जाएगा।



[१६]

# मूल्यांकन : मानव जीवन का

- जल और जीवन
- तू ही तुम्हारा हिंसक
- समझिये स्व-पर जीवन को
- श्रेयांसि वहु विघ्नानि
- महाप्रयाण गणेशाचार्य का
- सच्ची धर्म सहायिका : मदन रेखा

———

तुमं सि नाम सच्चेव जं हंतव्वं ति मन्नसि ।
तुमं सि नाम सच्चेव जं अज्जावेयव्वं ति मन्नसि ।
तुमं सि नाम सच्चेव जं परितावेयव्वं ति मन्नसि ।
तुमं सि नाम सच्चेव जं परिघेतव्वं ति मन्नसि ।
तुमं सि नाम सच्चेव जं उद्दवेयव्वं ति मन्नसि ।

—आचारांग सूत्र १/२/५

जिसे तू हनन योग्य मानता है वह तू ही है ।
जिसे तू आज्ञा में रखने योग्य मानता है, वह तू ही है ।
जिसे तू परिताप देने योग्य मानता है, वह तू ही है ।
जिसे तू दास बनाने योग्य मानता है, वह तू ही है ।
जिसे तू मारने योग्य मानता है, वह तू ही है ।

मनुष्य प्रमाद के वशीभूत होकर जिन प्राणियों का उपमर्दन करता है, हिंसा करता है वहां उन प्राणियों की तो हिंसा होती ही है साथ ही स्वयं की भी हिंसा होती है ।

---

# जल और जीवन

बन्धुओ ! यह जीवन किस प्रकार आता है और किस प्रकार से चला जाता है । परन्तु संसार की गति नदी के प्रवाह की तरह चलती रहती है । प्रवाह को कोई पकड़ नहीं सकता । जो पानी आया वह बह जाता है । वैसे ही मनुष्य जीवन की सरिता आती है और चली जाती है । जो प्रवाह रूप में बह जाता है उसका कोई विशेष मूल्यांकन नहीं होता । जो नदी में पानी बह रहा है उसका भी कोई विशेष मूल्य नहीं । मनुष्य भी साधारण मनुष्यों की तरह जन्मा और चला गया तो उसका कोई विशेष महत्त्व नहीं रहता । परन्तु महत्त्व उसका रहता है कि जिसने अपने जीवन को कुछ विशेष मार्ग पर आरूढ़ किया है। नदी के पानी की विशेषता भी तभी बढ़ती है कि जब नदी का पानी जन सेवा में काम में आने वाली अवस्था को प्राप्त करे । वह कभी किसी पौधे के प्राणों की रक्षा करता है । सूखते हुए वनस्पति के जीवों को वह संरक्षण देता है । उसकी प्यास को शान्त करके जीवन दान देता है । उस वक्त उस पानी की विशेष कीमत हो जाती है, महत्त्व बढ़ जाता है । पानी की एक बूंद की भी कीमत है, बहुत बड़ी कीमत है। प्रायः मनुष्य जैसे पानी की कीमत नहीं समझते, वैसे ही मनुष्य जीवन की कीमत भी नहीं समझते । पानी को वे बेकद्री से इधर-उधर फेंक देते हैं, अनर्थ दण्ड का सेवन करते हैं । टूंटी के नीचे बैठकर न मालूम कितने पानी को विनष्ट कर डालते हैं । नदी और तालाब में कूदकर जलीय जानवरों को नष्ट करते हैं और जल के आपेक्षिक सूक्ष्म जीवों का भी संहार करते हैं क्योंकि उन्होंने न पानी की और न जीवों की कद्र की । यदि वे थोड़ी भी पानी की कद्र करते और पानी के जीवों के प्रति हमदर्दी रखते तो पानी का दुरुपयोग नहीं करते । उन्होंने पानी का ही दुरुपयोग नहीं किया परन्तु स्वयं के जीवन को भी व्यर्थ में बर्बादी की । पानी के जीवों की हिंसा नहीं की, अपने आपकी हिंसा की ।

## तू ही तुम्हारा हिसफ

भगवान वाणी पर गहराई से चिन्तन करेंगे तो ज्ञात होगा कि भगवान महावीर का स्पष्ट संकेत है—

तुमं सि नाम सच्चेव जं हंतव्वं ति मन्नसि ।
तुमं सि नाम सच्चेव जं अज्जावेयव्वं ति मन्नसि ।
तुमं सि नाम सच्चेव जं परितावेयव्वं ति मन्नसि ।
तुमं सि नाम सच्चेव जं परिघेतव्वं ति मन्नसि ।
तुमं सि नाम सच्चेव जं उद्दवेयव्वं ति मन्नसि ।

प्रभु ने इन अल्प शब्दावली रूप सूत्रों में गहन-गम्भीर अर्थ भर रखा है । जिसे तू हनन योग्य मानता है, वह तू ही है । जिसे तू आज्ञा में रखने योग्य मानता है, वह तू ही है । जिसे तू दास बनाने योग्य मानता है, वह तू ही है । जिसे तू मारने योग्य मानता है, वह तू ही है ।

"जिसको तू मार रहा है, वह तू ही है ।" वीतराग देव ने कितनी गहरी बात कही है । इस पर हम चिन्तन करें तो मनुष्य लापरवाह होकर, प्रमाद के वशीभूत होकर जिन प्राणियों का उपमर्दन करता है, हिंसा करता है वहां उन प्राणियों की हिंसा तो होती ही है परन्तु साथ में स्वयं की भी हिंसा होती है । आप कहेंगे कि महाराज स्वयं की हिंसा कैसे ? स्वयं की हिंसा कई तरह से होती है । प्राणों को नाश करना इतनी ही हिंसा नहीं है । ऐसे तो हिंसा की परिभाषा उमास्वाति ने की है कि—

"प्रमत्तयोगात् प्राण व्यपरोपणं हिंसा ।"

प्रमाद के योग से प्राणियों के प्राणों को नष्ट करना हिंसा है । प्राण दो तरह के हैं । दस प्रकार के प्राण तो द्रव्य प्राण हैं—

- श्रोतेन्द्रिय बल प्राण :—जिससे हम शब्द सुनते हैं ।
- चक्षुइन्द्रिय बल प्राण :—जिससे रूप देखते हैं ।
- घ्राणेन्द्रिय बल प्राण :—जो सुगन्ध और दुर्गन्ध की पहचान कराता है ।
- रसनेन्द्रिय बल प्राण :—जो स्वाद का – खट्टे मीठे आदि का अनुभव कराता है ।
- स्पर्शेन्द्रिय बल प्राण :—जो ठण्डा, गर्म आदि स्पर्श का अनुभव कराता है ।

- मन बल प्राण :–जिससे चिन्तन करते हैं।
- वचन बल प्राण :—जिससे हम बोलते हैं।
- काय बल प्राण :—चमड़ी के नीचे का भाग जिससे त्वचा में स्पर्शादि का अनुभव करते हैं।

श्वासोच्छ्वास बल प्राण और आयुष्य बल प्राण, ये दस प्राण हैं, जिसने दसों प्राण धारण कर रखे हैं उसकी हिंसा करना। और भाव प्राण है ज्ञान, दर्शन, चारित्र आदि। द्रव्य प्राणों की हिंसा करने वाले को तो आप देखते हैं कि यह हिंसा है। किसी की जबान को काट दें, नाक काट दें, प्राणों का अन्त कर दिया उसको तो पाप मानते हैं परन्तु भाव प्राणों का नाश किया–वह पाप है या नहीं ? कभी प्राणी दूसरे प्राणी को मारता है तो वह दूसरे को मार रहा है परन्तु उसके साथ स्वयं के भाव प्राणों को भी खत्म कर रहा है। जब कर्म बन्धन हो रहा है तो वे ज्ञान, दर्शन की शक्ति को दबाते हैं। वे संसार में रुलने का काम करते है। इस प्रकार हिंसक अपने भाव प्राणों को भी नष्ट करते हैं। ऐसे व्यक्ति मनुष्य योनि को हार कर पशु योनि, नरक योनि में चले जाते है।

## समझिये स्व – पर जीवन को

प्रभु ने कहा वह तहमेव सत्य है। जब कोई मारता है तो दूसरे को मारने के लिए क्रूर भावना तो मन में आती है। मन में इस क्रूर भावना का पॉयजन—जहर आता है वह स्वयं के लिए भी घातक बनता है। जो व्यक्ति दूसरे को मारने के लिए तैयार हो जाता तो स्वयं को मारने में भी देरी नहीं करेगा। ऐसे मनुष्य ने न स्वयं की और न अन्य के प्राणों की कद्र की। देखिए ! एक बूंद पानी में असंख्य जीव हैं इसका ख्याल नहीं करता है। संरक्षण नहीं करता है, वह ऐसे ही बहता हुआ चला जाता है।

कल्पना कीजिये ! मनुष्य प्यासा है और वहीं पानी उसे मिल जाता है तो प्राण सुरक्षित हो जाते हैं और वह पानी महत्वपूर्ण हो जाता है। उसी पानी का मूल्यांकन है और उसका महत्व बढ़ जाता है। इसीलिए पानी की कभी-कभी कुछ परिस्थिति इधर-उधर होती है तो

तुमं सि नाम सच्चेव जं हंतव्वं ति मन्नसि ।
तुमं सि नाम सच्चेव जं अज्जावेयव्वं ति मन्नसि ।
तुमं सि नाम सच्चेव जं परितावेयव्वं ति मन्नसि ।
तुमं सि नाम सच्चेव जं परिघेतव्वं ति मन्नसि ।
तुमं सि नाम सच्चेव जं उद्दवेयव्वं ति मन्नसि ।

प्रभु ने इन अल्प शब्दावली रूप सूत्रों में गहन-गम्भीर अर्थ भर रखा है । जिसे तू हनन योग्य मानता है, वह तू ही है । जिसे तू आज्ञा में रखने योग्य मानता है, वह तू ही है । जिसे तू दास बनाने योग्य मानता है, वह तू ही है । जिसे तू मारने योग्य मानता है, वह तू ही है ।

"जिसको तू मार रहा है, वह तू ही है ।" वीतराग देव ने कितनी गहरी बात कही है । इस पर हम चिन्तन करें तो मनुष्य लापरवाह होकर, प्रमाद के वशीभूत होकर जिन प्राणियों का उपमर्दन करता है, हिंसा करता है वहां उन प्राणियों की हिंसा तो होती ही है परन्तु साथ में स्वयं की भी हिंसा होती है । आप कहेंगे कि महाराज स्वयं को हिंसा कैसे ? स्वयं की हिंसा कई तरह से होती है । प्राणों को नाश करना इतनी ही हिंसा नहीं है । ऐसे तो हिंसा की परिभाषा उमास्वाति ने की है कि—

"प्रमत्तयोगात् प्राण व्यपरोपणं हिंसा ।"

प्रमाद के योग से प्राणियों के प्राणों को नष्ट करना हिंसा है । प्राण दो तरह के हैं । दस प्रकार के प्राण तो द्रव्य प्राण हैं—

- श्रोतेन्द्रिय बल प्राण :—जिससे हम शब्द सुनते हैं ।
- चक्षुइन्द्रिय बल प्राण :—जिससे रूप देखते हैं ।
- घ्राणेन्द्रिय बल प्राण :—जो सुगन्ध और दुर्गन्ध की पहचान कराता है ।
- रसनेन्द्रिय बल प्राण :—जो स्वाद का – खट्टे मीठे आदि का अनुभव कराता है ।
- स्पर्शेन्द्रिय बल प्राण :—जो ठण्डा, गर्म आदि स्पर्श का अनुभव कराता है ।

- मन बल प्राण :—जिससे चिन्तन करते हैं।
- वचन बल प्राण :—जिससे हम बोलते हैं।
- काय बल प्राण :—चमड़ी के नीचे का भाग जिससे त्वचा से स्पर्शादि का अनुभव करते हैं।

श्वासोच्छ्वास बल प्राण और आयुष्य बल प्राण, ये दस प्राण हैं, जिसने दसों प्राण धारण कर रखे हैं उसकी हिंसा करना। और भाव प्राण हैं ज्ञान, दर्शन, चारित्र आदि। द्रव्य प्राणों की हिंसा करने वाले को तो आप देखते हैं कि यह हिंसा है। किसी की जबान को काट दें, नाक काट दें, प्राणों का अन्त कर दिया उसको तो पाप मानते हैं परन्तु भाव प्राणों को नाश किया—वह पाप है या नहीं ? कभी प्राणी दूसरे प्राणी को मारता है तो वह दूसरे को मार रहा है परन्तु उसके साथ स्वयं के भाव प्राणों को भी खत्म कर रहा है। जब कर्म बन्धन हो रहा है तो वे ज्ञान, दर्शन की शक्ति को दबाते हैं। वे संसार में रुलने का काम करते हैं। इस प्रकार हिंसक अपने भाव प्राणों को भी नष्ट करते हैं। ऐसे व्यक्ति मनुष्य योनि को हार कर पशु योनि, नरक योनि में चले जाते हैं।

## समझिये स्व – पर जीवन को

प्रभु ने कहा वह तहमेव सत्य है। जब कोई मारता है तो दूसरे को मारने के लिऐ क्रूर भावना तो मन में आती है। मन में इस क्रूर भावना का पॉयजन—जहर आता है वह स्वयं के लिए भी घातक बनता है। जो व्यक्ति दूसरे को मारने के लिए तैयार हो जाता तो स्वयं को मारने में भी देरी नहीं करेगा। ऐसे मनुष्य ने न स्वयं की और न अन्य के प्राणों की कद्र की। देखिए ! एक बूंद पानी में असंख्य जीव हैं इसका ख्याल नहीं करता है। संरक्षण नहीं करता है, वह ऐसे ही बहता हुआ चला जाता है।

कल्पना कीजिये ! मनुष्य प्यासा है और वही पानी उसे मिल जाता है तो प्राण सुरक्षित हो जाते हैं और वह पानी महत्त्वपूर्ण हो जाता है। उसी पानी का मूल्यांकन है और उसका महत्त्व बढ़ जाता है। इसीलिए पानी की कभी-कभी कुछ परिस्थिति इधर-उधर होती है तो

पानी पर भी कन्ट्रोल लगाया जाता है। नल भी समय पर आता है। फिर भी मनुष्य कद्र नहीं करता है जबकि उसकी सुरक्षा करनी चाहिये। मनुष्य अपने आप पर कन्ट्रोल नहीं करता है तो उसकी दुर्दशा होती है। यदि मनुष्य अपने जीवन को दूसरों के कल्याण में लगाता है, दूसरों के उपकार में लगाता है तो उस व्यक्ति का जीवन महत्त्वपूर्ण बनता है। पुरुष शक्तिशाली बनता है तो वह अपनी और दूसरों की भी रक्षा करता है। मनुष्य जीवन का जो नदी के प्रवाह से भी अधिक मूल्यांकन करता है, वह मनुष्य विशेष वन्दनीय और पूज्यनीय बनता है और दुनिया की निगाह में चमक जाता है।

## श्रेयांसि बहु विघ्नानि

श्रेयस् कार्य में विघ्न बहुत आते हैं। बुरे कार्य में विघ्न नहीं आते हैं। अच्छा कार्य करने को जायेंगे तो अनेक विघ्न आकर खड़े हो जायेंगे। यदि कोई बहिन दीक्षा लेने को तैयार होती है तो जो सम्बन्धी नहीं हैं वे भी सम्बन्धी बनकर खड़े हो जायेंगे और रोकने की चेष्टा करेंगे। क्योंकि वे स्वयं संयमी जीवन का महत्त्व नहीं समझते हैं। दूसरे को भी नहीं समझा सकते हैं। इसलिये बाधक बनकर उसको संसार में भटकाने वाले बनते हैं तो वह उस बहिन की घात करता है सो तो करता ही है परन्तु स्वयं को घात भी करता है। आप कहेंगे संसार में रोकने से क्या घात है ? तो उसकी रोकने वाले की भावना है कि यह संसार के विषयों का सेवन करे, पांच इन्द्रियों का सेवन करे, अब्रह्मचर्य में रहे तो इससे दसों प्राण और भाव प्राण भी नष्ट होते हैं तो आप मनोविज्ञान की दृष्टि से चिन्तन करें।

डॉक्टर लोगों से और प्रत्यक्ष अनुभव से चिन्तन करें कि बच्चा जन्मता है तो उसका शरीर कितना तेजस्वी और स्फूर्ति वाला होता है। और जवानी में होता है तो कुम्हलाने लगता है। उसकी कैसी स्थिति बन जाती है। उसने अपने जीवन का मूल्याँकन नहीं किया। पशु से भी बदतर कार्य करने लगा और उसमें ज्यादा लगता है तो बल प्राण भी क्षीण होता है। जो सबल बनाने वाला तत्त्व है—बल प्राण। यह शरीर का राजा है। शुद्ध विचारों के साथ वह व्यक्ति अपने जीवन

को महत्त्व देता है। पर गृहस्थाश्रम में रहने वाले, जिसने इसका मूल्यांकन समझा हो तो वह बाधक नहीं बनता है। वह तो सोचता है कि मैं साधु नहीं बन सकता हूं तो क्या हुआ। मैंने अपने आपको संसार के कीचड़ में फंसाया तो क्या ! परन्तु यह इस मोह से छूटने के लिये जाती है तो मैं इस शुभ कार्य में बाधक क्यों बनूं ? परन्तु संसार के विषयों का सेवन करने वाला सोच नहीं पाता कि हमने क्या किया ? यह भी नहीं सोच पाता कि मैं इसे क्यों रोकूं ? यह ऊर्ध्वगामिनी बन रही है, आत्मा का समीक्षण कर रही है तो मैं सहायक बनूं और भावना में वेग दूं, क्योंकि जितना जीवन में अधिक संयम रखा जाये, जीवन में ब्रह्मचर्य का पालन किया जाये उतनी ही जिन्दगी अधिक हरी-भरी रहेगी और और आगे बढ़ सकेगी और जितनी आयु लेकर आया है तो उसका उपभोग कर सकेगा। परन्तु अन्तराय डालने वाले अच्छे कार्य में खड़े होते हैं। बुरे कार्य में खड़े नहीं होते हैं। यदि वही कन्या कॉलेज में पढ़ते-पढ़ते दूसरे संग में चली गई और बिगड़ गई तो बहिनें संकेत देती हैं कि क्या करें। आप संरक्षक होकर उसकी रक्षा नहीं कर सकते हैं तो अभिभावकों की ही गलती है कि ऐसी शिक्षा में डाला।

यह पाश्चात्य शिक्षण मनुष्य के लिये कितना घातक बन सकता है ? वहां तो मनुष्य जीवन का भी विशेष मूल्यांकन नहीं है परन्तु जिन्होंने वीतराग देव की वाणी सुनी तो कम से कम वे इतनी तो रोशनी रखें कि हमारी सन्तान कहीं गैर रास्ते पर तो नहीं जा रही है। अब्रह्मचर्य की तरफ जा रही है कि असंस्कारों की तरफ जा रही है। आगे जाकर इसके जीवन को क्या दशा बनेगी ? सात पीढ़ियों पर लांछन तो नहीं लगेगा, धब्बा तो नहीं लगेगा ? किन्तु बुरे कामों में रत को कोई रोकने वाला नहीं मिलेगा। बच्चा जाय जिधर जाने दो, ऐसा सोचते हैं। इसीलिए ज्ञानियों ने कहा है कि श्रेय कार्य में विघ्न आते हैं परन्तु धर्मी मनुष्य इसमें विघ्न नहीं डालते हैं वे तो सहर्ष इसमें लगाते हैं।

## महाप्रयाण गणेशाचार्य का

जहां बड़े-बड़े तीर्थङ्कर देव-भगवान् महावीर जैसे उनको भी निकाचित कर्मों ने नहीं छोड़ा। केवलज्ञान, केवलदर्शन पैदा हो गया

उस समय भी खून की दस्तें लगीं और औषधि का सेवन करना पड़ा। तीर्थङ्करों को भी कर्म नहीं छोड़ सकते हैं तो अन्यों को कैसे छोड़ सकते हैं। कर्म उदय में आने पर सम्पर्क अच्छा रहे, जीवन की साधना ठीक बन जाये तो अन्तिम समय भी ठीक बन सकता है।

स्व० आचार्य श्री गणेशीलालजी म० को मैं अन्तिम समय में देख पाया। ऐसे ही पूज्य श्री जवाहरलालजी म० के भी अन्तिम समय को देख पाया। स्व० गणेशाचार्य को इतनी वेदना आयी कि उसे महापुरुष ही बर्दाश्त कर सकते हैं। वे ज्ञानी थे, उन्होंने वेदना के स्वरूप को समझा और साधु जीवन की अन्तिम अवस्था को कैसे सुधारना और श्रेयस कार्य को कैसे करना, विघ्न बाधाओं को कैसे दूर करना—इसका उन्हें अनुभव था और अनुभव की दृष्टि जब सामने आयी तो बड़े-बड़े डॉक्टर आश्चर्य चकित हो गये।

उदयपुर में बहुत समय तक विराजमान रहने से डॉक्टर शूरवीरसिंहजी सा० वैसे वे जाति के माली थे परन्तु आचार्य श्री के त्याग-वैराग्य को देखकर बड़े श्रद्धान्वित हो गये। एक दिन उनको आचार्य श्री जी ने भी कह दिया कि आप रोजाना क्यों कष्ट उठाते हैं ? जब कभी जरूरी होगा तो देख सकते हैं। डॉक्टर सा० कहने लगे कि आपके भक्त रोजाना क्यों आते हैं ? मैं क्या आपका भक्त नहीं हूँ। मैं आपके चरणों में पहुंचता हूँ तो मुझे शान्ति मिलती है। उनका सन्तों के प्रति इतना आकर्षण हो गया कि उनकी वही भावना अभी तक बनी हुई है। आचार्य श्री जी तो स्वर्गवास पहुंच गये, परन्तु मुझको भी सम्भालते रहते हैं। आचार्य श्री के प्रति उनका आकर्षण कैसे बना कि जो भयंकर वेदना थी, उसका इलाज किया, ऑपरेशन भी किया। और ऑपरेशन के बाद डॉक्टरों का सिद्धान्त है कि जिनके कैंसर की दृष्टि से सैकिण्ड फार्म हो जाता है तो छः सात महीने से ज्यादा उसका जीवन नहीं रह सकता है। आचार्य श्री के तो छः महीने निकले सो निकले परन्तु दो साल निकल गये। बम्बई के टाटा हॉस्पिटल के एक बड़े डॉक्टर बोरजस ने लिखा कि अपनी परिस्थिति से तो छः महीने से ज्यादा जिन्दा नहीं रह सकते हैं परन्तु दो साल हो गये हैं तो अपना सिद्धान्त तो फेल हो चुका है। वहां जाकर कोई देखे तो कहते हैं कि कौन कहता है कि आचार्य श्री बीमार हैं वे तो अपनी वैसी ही मुद्रा में विराजमान

हैं। यह तो महात्मा की कोई विशेष शक्ति है। डॉक्टर शूरवीरसिंहजी सा० दर्शन को आते तो प्रसंगोपात चित्रण किया कि बम्बई से भी रिपोर्ट आई है। बोरजस की रिपोर्ट देखकर एक बार डॉक्टर रामावतारजी दर्शन को आये और कहने लगे आचार्य श्री! मैं ऐसी औषधि दूं कि जिससे आपकी तबियत ठीक हो जायेगी। आचार्य श्री ने कहा कि मैंने आवश्यकतानुसार औषधि ली परन्तु मैं तो अब अपनी औषधि लेकर चल रहा हूँ, यह सुनकर डॉक्टर सा० अवाक् रह गये। वे बात नहीं कर सके। तो मेरी प्रकृति है वैसे ही एकान्त में उनसे पूछा कि डॉक्टर सा०! कैसा लगता है? डॉक्टर रामावतार सा० कहने लगे कि हम और आप क्या सोचते हैं। इन्होंने जो साधु जीवन स्वीकार किया है वे इसमें तन्मय हो गये हैं। वे दु:ख को दु ख नहीं समझते हैं। अमेरिका का पोप बीमार था—कैंसर का। परन्तु इतना चिल्लाता था कि दूसरे मरीजों को सोने नहीं देता था। मार्फिया इन्जेक्शन बार-बार लगाना पड़ता था। और ये महात्मा जिस पर हमारी कोई औषधि नहीं, इन्जेक्शन नहीं और फिर भी इतनी प्रसन्नता के साथ विराजमान हैं।

डॉक्टरी सिद्धान्त की दृष्टि से चिन्तन करेंगे तो हजार बिच्छू काटने पर जो वेदना होती है उससे भी अधिक वेदना होती है इनको परन्तु ये महात्मा शान्त चित्त से विराजमान हैं। समाज के लोग सोचने लगे कि कब आप श्री का यह जीवन चला जाये अतः संथारा करा देना चाहिये। डॉक्टरों से पूछा कि कितने दिवस का जीवन है? तो कहा कि ७२ घण्टे से ज्यादा नहीं निकाल सकते हैं। और फिर कहने लगे कि अड़तालीस घण्टों से ज्यादा नहीं निकाल सकते हैं। फिर वे तो कहने लगे कि आप जैसा ठीक समझो वैसा करो। उस समय सूरजमलजी म० बिराजे हुये थे और मैं भी था—आचार्य श्री होश-हवास में थे। वे कहने लगे कि मुझे संथारा कराओ। संथारा कराने के पूर्व नब्ज की गति देखी जाती है और संथारे का प्रसंग लगता हो तो संथारा कराया जाता है। क्योंकि मैंने देखा था कि तीन वर्ष से भी अधिक कुछ पहले आचार्य श्री भोपाल में विराज रहे थे उस समय अचानक पच्चक्खाण के पश्चात् वे बेहोश हो गये थे। उस समय मैंने सागारी संथारा तो करा दिया परन्तु नब्ज ठीक चल रही थी इसलिये सागारी संथारे में ही रहे। चतुर्विध संघ के जो अगुआ थे वे

कहने लगे कि अब संथारा पच्चक्खा देना चाहिये। मैंने कहा कि नब्ज तो ठीक चल रही है तो कैसे पच्चक्खाया जाय। कई लोगों ने कहा कि आपको आचार्य श्री से मोह है, इसलिये नहीं पच्चक्खा रहे हैं। मैंने कैसे पच्चक्खाया जाय? जबकि नब्ज की गति ठीक है। शूरवीरसिंहजी डॉक्टर सा० को कहा तो कहने लगे कि हमारी थ्योरी तो फेल होती जा रही है। पूछा कि नब्ज तो ठीक चल रही है? मैंने कहा कि ठीक चल रही है। होश में आयेंगे या नहीं? तो कहा कि मैं कुछ कह नहीं सकता हूं। आखिर तीन दिन तक मूर्च्छा रही और फिर स्वस्थ हुये और तीन साल से अधिक बिराजे। और जब अब यहां संथारा कराने के लिये कहा तो नब्ज में कमजोरी थी। गुरुदेव ने फरमाया—संथारा पच्चक्खाओ और स्वयं विधि बताने लगे कि पहले यह करो फिर ऐसा करो। मैं उनके कथनानुसार करता गया। गुरुदेव ने जावजीव का संथारा बड़ी प्रसन्नता के साथ स्वीकार किया।

संथारा पच्चक्खाने के बाद शास्त्र का पाठ सुनाया जाता है—दशवैकालिक—मैं सुना रहा था, दर्शनार्थी दूर से दर्शन करके निकल रहे थे। मेरी दृष्टि उधर चली गई, जिससे जो गाथा सुना रहा था उसका पुनः उच्चारण हो गया। तब आचार्य श्री कहने लगे कि यह गाथा तो हो गई। कहने का मतलब कि इतना होशहवास था। और फिर मूल पाठ का उच्चारण करके विधि करादी। सब संतों को हटा दिया। और मैं बैठा हुआ था। आचार्य श्री ने अपनी ध्यान मुद्रा लगाई। दूर से सब उनकी मुद्रा को देख रहे थे। उनकी मुद्रा में अपूर्व सा दृश्य दिखाई दिया। मैं उसका वर्णन नहीं कर सकता हूं। मैं सोचने लगा कि ऐसी आचार्य श्री की स्थिति और मैंने संथारा पच्चक्खा दिया तो अब क्या स्थिति बनेगी। अब चलने लगा संथारा। दूसरे दिन जब ढाई बजे के करीब पुष्कर मुनि जी की सतियां पहुंची, सरल स्वभाविनी श्री सोहनकंवरजी म० ने वन्दना की, साता पूछी और खमतखामणा किया। लगभग तीन बजे की स्थिति आई और आचार्य श्री आसन जमाने लगे। मानो अन्तिम आसन जमाने की चेष्टा कर रहे थे, परन्तु शारीरिक स्थिति इतनी कमजोर हो गई थी कि टिक नहीं पा रहे थे। संथारे की दो विधियां हैं कोई लेटकर और कोई बैठकर भी कर सकते हैं। मैंने कहा कि आपका शरीर इतना कमजोर हो चुका है कि आप लेटकर ही क्रिया करें। वे लेटे और ध्यान की धारा में ही लीन

हो गए। मैं खड़ा-खड़ा कुछ कान में सुना रहा था। क्योंकि दीक्षा में ज्येष्ठ नीचे बिराजे हुए थे इसलिए मैं खड़ा रहा। मैंने कहा आप भी पाटे पर बिराज जायें। तो मैं भी पाटे पर बैठ कर सुनाऊं। उस समय का दृश्य अलौकिक सा था। मैं उनके नेत्रों का प्रवाह देखता रहा, वह शब्दों से नहीं कह सकता हूं, वह अनुभवगम्य है। उस समय गुरुदेव ने बड़ी धैर्यता के साथ, शान्ति के साथ प्रशान्त अवस्था में अपना अन्तिम श्वासोच्छ्वास छोड़ा। उनतीस घण्टे का संथारा आया था। ऐसा संथारा ऐतिहासिक पन्नों में भी देखने को कम मिलता है। स्फटिक के समान हृदय था, सरल स्वभाव था। अन्तिम समय में सावधानी पूर्वक संलेखणा सहित शरीर छूटता है तो उस जीवन का मूल्यांकन होता है।

बन्धुओ ! ऐसे महापुरुषों का आदर्श हमारे सामने आता है, उससे प्रेरणा लेनी चाहिए।

अभी जिस महासती जी के स्वर्गवास विषयक समाचार मिले हैं, अतः व्याख्यान के रूप में आज व्याख्यान नहीं रखा गया लेकिन जो आदर्शमय संयमी जीवन होता है उसमें अठारह ही पापों का त्याग होता है। यह कोई सहज बात नहीं है। एक व्यक्ति को भी कह दो कि एक दिन के लिए सचित्त का त्याग करके चले तो उसे भी कठिनाई महसूस होगी। जीवन में त्याग करके चलना और सारी चीजों से मन को मोड़ना, भरी जवानी में दीक्षा लेना और रोग में भी समता के साथ जीवन को छोड़ना कितनी बड़ी बात है। वक्ता लोग महासती जी के जीवन के सम्बन्ध में प्रेरणाप्रद बातें रख गए हैं। यह मनुष्य जीवन बार-बार मिलने वाला नहीं है। आप ख्याल रखें और आप भी इस प्रकार से साधने की चेष्टा करें। श्रावक के भी तीन मनोरथ हैं।

## सच्ची धर्म सहायिका – मदन रेखा

मदन रेखा ने अन्तिम समय में अपने पति के सिर को बांधा और पति की तरफ ध्यान लगा कर पति को संथारा पचखाने की तरफ ध्यान दिलाने लगी कि—पतिदेव ! क्या कर रहे हो ? यह अन्तिम अवस्था राग-द्वेष में चली गयी तो यह जिन्दगी बिगड़ जाएगी। मैं धर्मपत्नी के रूप में हूं और पत्नी वही है कि पति के अन्तिम समय को सुधार दे

और जो पत्नी अन्तिम समय को बिगाड़ देती है और संथारा-संलेखणा नहीं कराती है तो वह उसकी जिन्दगी को बिगाड़ देती है । मदन रेखा रोने-धोने में नहीं बैठी परन्तु पति को चार शरण दिए और पति को स्वर्ग में भेज दिया । यह स्थिति कब आ सकती है कि जबकि वह मनोरथ का ध्यान रखे । तीसरा मनोरथ है कि पण्डित मरण करके मैं अन्तिम जीवन को सुधारू ं ।

इस प्रसंग से जो भी भव्य आत्मा मनोरथ का चिन्तन करती हुई, समीक्षण धारा में बहती हुई अन्तिम समय में बाह्य-आन्तरिक शुद्धि पूर्वक पण्डित मरण के साथ भौतिक देह पिण्ड का त्याग करती है, वह अपने जीवन को सार्थक करती है ।



[ १७ ]

# भौतिकता और आध्यात्मिकता समीक्षण

- भौतिक और आध्यात्मिक
- भौतिकता आध्यात्मिका की एकांतता से संघर्ष
- एकांतता का समाधान
- आध्यात्मिकता में आवश्यकता भौतिकता की
- कर्म निर्जरण के दो मार्ग
- लक्ष्य आध्यात्मिकता हो

---

जे अज्झत्थं जाणइ ते वहिया जाणइ

—आचारांग सूत्र १/१/४

जो अपने आपको जानता है, वह वाहरी रूप को भी जान लेता है।

अर्थात् जो अध्यात्म को सही रूप में जान लेता है, समझ लेता है, वह साधक भौतिकता का भी यथार्थ विज्ञान कर लेता है, अध्यात्म के चरम विकास हेतु भौतिकता के साथ यथायोग्य सामंजस्य होना अनिवार्य है।

शरीर भौतिक है, तो आत्मा अभौतिक अध्यात्म से सम्वन्धित है, परिपूर्ण मुक्ति हुए बिना शरीर के वन्धन से आत्मा की मुक्ति नहीं हो सकती।

दुःख विमुक्ति व सुख अवाप्ति के लिए इनका ज्ञान आवश्यक है।

श्री श्रेयांस जिन अन्तरयामी, आतम रामी नामी रे।
अध्यातम मत पूरणपामी, सहज मुक्ति गति गामी रे।।

बन्धुओ ! मनुष्य जीवन की, जो वर्तमान की इकाई है। उसके शरीर पिण्ड को अलग-अलग रूप से सब देख रहे हैं और यह जानते हैं कि यह मनुष्य है। सभी मनुष्यों के पांच इन्द्रियां हैं, और सभी संज्ञी मनुष्यों के मन भी संलग्न हैं। इस शरीर पिण्ड को सब देखते हैं, परन्तु देखने-देखने में अन्तर आता है, एक व्यक्ति सिर्फ शरीर के ऊपरी आकार-प्रकार को देखकर, और उसका मूल्यांकन करता है, कीमत करता है। दूसरा व्यक्ति सिर्फ आकार-प्रकार तक ही सीमित नहीं रहता। उसकी दृष्टि आकार-प्रकार से भिन्न शरीर के भीतरी तत्त्वों की तरफ जाती है। शरीर के ऊपर में कोई विशेष तत्त्व दृष्टिगत नहीं होते। ऊपर इन्द्रियों का आकार और त्वचा चमड़ी दिखती है। परन्तु शरीर के भीतर में बहुतेरी रचनाएँ हैं। भीतर का दृश्य देखने में कठिनाई अवश्य है। परन्तु जीवन का वास्तविक स्वरूप भीतर में है। घड़ी के आकार को आप सभी देख रहे हैं परन्तु इस ऊपर की आकृति का जितना महत्त्व नहीं है, जितना इस घड़ी के भीतर में कल-पुर्जों का महत्त्व है। परन्तु जाने दीजिये घड़ी के कल-पुर्जों को, उसे संचालित करने वाला कोई अलग व्यक्ति है। वैसे ही इस शरीर की रचना करने वाला शरीर के भीतर कल-पुर्जों के तुल्य आभ्यंतर रचना करने वाला और उसको संचालित करने वाला कर्त्ता इस शरीर के भीतर विद्यमान है।

## भौतिक और आध्यात्मिक

प्रचलित संसार में दो शब्द आपको श्रवण करने को मिल रहे हैं और वह भी मुख्यतया आध्यात्मिक क्षेत्र में—एक भौतिक और दूसरा अभौतिक। अभौतिक को आप आध्यात्मिक कह सकते हैं। इन शब्दों के श्रवण करते-करते चिंतनशील व्यक्ति के मस्तिष्क में जिज्ञासा पैदा होती है, और वह जानना चाहता है कि भौतिक क्या है और अभौतिक क्या है ? शब्द मात्र से हर कोई व्यक्ति अर्थ नहीं समझ सकता है। वह उसके अर्थ को समझने की चेष्टा करता है। युवक वर्ग में भी यह जिज्ञासा अवश्य प्रस्फुटित होती है कि जहां हम धर्म क्षेत्र में आध्यात्मिक शब्द श्रवण करते हैं—जहां पुस्तकों में भी आध्यात्मिक शब्द का बहुतेरा प्रयोग होता है तो यह आध्यात्मिक चीज क्या है ? और भौतिकता क्या है ? आप इस

विषय को जरा ठीक तरह से समझें। ऐसे आम प्रचलित भाषा में पृथ्वी, पानी, अग्नि, वायु और वनस्पति ये भौतिक तत्त्व की स्थिति में लिये जाते हैं। शास्त्रीय दृष्टि से जब पृथ्वीकायिक शब्द का प्रयोग होता है तो पृथ्वी में रहने वाले जीव हैं, वे इस शरीर से सम्बन्धित होते हैं। परन्तु आम जनता पृथ्वी में जीव नहीं जानती है, वह इन पांच भौतिक तत्त्वों से सारे विषय को समझने की चेष्टा करती है। इन्हीं भौतिक पांच तत्त्वों से ये सारे दृश्य पदार्थ आपके सामने आए हैं। कभी मनुष्य को अन्न की आवश्यकता है, तो वह पृथ्वी पिण्ड से अन्न का उपार्जन करता है। पृथ्वी तत्त्व से जो रस अन्न के रूप में, दाने के रूप में आया, वह देश से पृथ्वी का भाग है, उसका रस है। उसी रस से जीवन निर्वाह करने वाले उसको हण करते हैं, और अपने जीवन का निर्माण करते हैं। पानी की प्यास लगने पर व्यक्ति पानी की तरफ जाता है, और प्यास बुझाता है। हवा से ऑक्सीजन लेता है, और वनस्पति भी पृथ्वी रस का परिणाम है। तो हां अन्न-जल और सारे निर्वाह सम्बन्धी पदार्थ हैं, वे पृथ्वी से पैदा होने वाले हैं। वे सारे भौतिक तत्त्व हैं। इसी पृथ्वी से खनिज पदार्थ और इसमें सोना, चांदी, जवाहिरात की पैदायश, इन्हीं तत्त्वों के अन्तर्गत वैज्ञानिक औजारों का प्रादुर्भाव, जहां जितनी धातुएं हैं, वे सब पृथ्वी से—जमीन से निकलती हैं। इन्हीं के मिश्रण से, रासायनिक परिवर्तन से ये सारे संसार के अन्दर दिखने वाले दृश्य उपस्थिति होते हैं। ये रेलगाड़ी, हवाई जहाज, कल कारखाने, अपोलो वगैरह सब भौतिक तत्त्वों से निर्मित हैं, इन्हें भौतिक की संज्ञा दी जाती है। वैज्ञानिक दृष्टि से जो अध्ययन कराया जाता है, तो इन्हीं वस्तुओं की मुख्यता से कराया जाता है। जिन मनुष्यों का ध्यान, जिनका ज्ञान सिर्फ इन दृश्य पदार्थों की तरफ ही है और सब कुछ इनको ही मानते हैं, वे भौतिकवादी कहलाते हैं, अर्थात् वे उसी को महत्त्व देते हैं परन्तु इससे भिन्न तत्त्व को महत्त्व नहीं देते। जबकि दूसरी ओर इन तत्त्वों का निर्माण करने वाला निर्माता है, वह इन भौतिक तत्त्वों से अलग है। घड़ीसाज घड़ी से भिन्न है, नियोजन करने वाला नियोजन से अलग है, टिन शेड़ का निर्माण करने वाला टिन से अलग है, तथा कार चलाने वाला, कार का निर्माण करने वाला इञ्जीनियर कार से अलग तत्त्व है। इस ज्ञान, विज्ञान की शक्ति को लगाने वाला तत्त्व है, आत्म तत्त्व। उसको अभौतिक कह सकते हैं। वह आत्मा अभौतिक तत्त्व बाहर नहीं रहता परन्तु शरीर पिण्ड के भीतर विद्यमान है। जब वह शरीर में रह रहा है तो उसके गुण धर्म

शरीर में ही हैं। ज्ञान शक्ति इस आत्मा की है। सदाचरण करना, सदाचार पालना, सत्य बोलना, अहिंसा का पालन करना, ये आत्मा के गुण हैं। जो इन आत्मगुणों को लेकर चलता है, वह आध्यात्मिक कहलाता है।

"आत्मनिअधि इति अध्यात्म तत्र भव: आध्यात्मिक:।"

'आत्मनि' का अर्थ है, आत्मा में होने वाली चित्त वृत्तियां आध्यात्मिक कहलाती है। ये चित्त वृत्तियां शरीरधारी आत्मा की यथास्थान अभिव्यक्ति पर निर्भर हैं। इसको संक्षिप्त यह कहा जा सकता है कि भीतरी चैतन्य अवस्था की जो क्रिया-प्रतिक्रिया है, वह आध्यात्मिक कहलाती है। जो इस आध्यात्म का कथन करते हैं वे आध्यात्मवादी कहलाते हैं। और जो भौतिक तत्त्वों का कथन करते हैं वे भौतिकवादी कहलाते हैं। मैं जो प्रार्थना कर गया हूं वह आध्यात्म जीवन को पुष्ट करने वाली है।

श्री श्रेयांस जिन अंतरयामी, आतमरामी नामी रे।
अध्यात्म मत पूरण पामी, सहज मुक्ति गति गामी रे।।

जिन्होंने आध्यात्म तत्त्वों को पा लिया वे सहजगामी, मुक्तिगामी बन गये।

## भौतिकता आध्यात्मिकता की एकांतता से संघर्ष

तत्त्वों का सही रूप नहीं समझने के कारण ही उलझनें पैदा होती हैं, कोई कहता है कि मैं आध्यात्मिक तत्त्व को ही मानता हूँ, कोई भौतिकता को ही मानता है। आध्यात्मिक वादी कहता है कि भौतिक तत्त्व कुछ नहीं है, आध्यात्म अलग है भौतिक अलग है जबकि भौतिकवादी कहता है भौतिक तत्त्व ही है। और हम देख रहे हैं कि आध्यात्मिक नाम का तत्त्व नहीं है। इन दोनों का जब एकान्त दौर-दौरा चलता है, तो वहाँ संघर्ष बढ़ता है, क्लेश बढ़ता है, लड़ाई झगड़ा बढ़ता है, दंगा फसाद बढ़ता है, हिंसा का जन्म होता है और झूठ प्रपंच होता है। यह सारी की सारी द्वन्द्वात्मक परिस्थिति मनुष्य के सामने खड़ी हो जाती है। इन सबको देखते हुए व्यक्ति कुछ निर्णय नहीं कर पाता है।

## एकांतता का समाधान

भगवान् महावीर और तीर्थङ्करों ने इन दोनों का सही स्थान

बताते हुए इनके साथ संघर्ष और विग्रह नहीं करने का निर्देश दिया। दोनों संसार में हैं और दोनों पड़ौसी यदि शांति से रहते हैं तभी उनका जीवन आगे प्रगति कर सकता है। यदि पड़ौसी-पड़ौसी लड़ने लग जायें तो उनका जीवन शांति के साथ आगे नहीं बढ़ सकता है, वैसे ही भौतिक और आध्यात्मिक दोनों पड़ौसी हैं।

'आचारांग सूत्र' में स्पष्ट कहा है—

"जे अज्झत्थं जाणइ, से बहिया जाणइ"

जो अपने को जानता है, वह बाहर की जानता है। अर्थात् जो अध्यात्म को सही रूप से जान लेता है वह भौतिक स्वरूप को भी यथार्थता के परिप्रेक्ष्य में जान लेता है। आध्यात्मिकता एवं भौतिकता के सही ज्ञान के अभाव में यथा योग्य हेय-उपादेय की स्थिति भी नहीं बन सकती।

यद्यपि यह विषय गहन है तथापि—बंधुओ! इस विषय से आप घबराइये मत। ऐसे विषय को समझे बिना आध्यात्मिकता का रस नहीं पा सकेंगे। आप आनन्द नहीं ले सकेंगे, जब तक आप मूल तत्त्व को नहीं पकड़ेंगे, तब तक आप जीवन में आनन्द की अनुभूति नहीं कर पायेंगे। ऊपर-ऊपर से पपोलने से कुछ नहीं होगा। भीतर में प्रवेश करना होगा। जीवन का समीक्षण करना होगा।

## आध्यात्मिकता में आवश्यकता भौतिकता की

रात्रि में मेरे सामने प्रश्न आया था, और आज लिखित प्रश्न भी आया है कि भौतिक और आध्यात्मिक क्या है? इनका सम्बन्ध है या नहीं, है तो कैसे? सभी को सरलता से समझ में आ जाय अतः आज का प्रवचन ही इसी विषय पर चल रहा है। भौतिकता क्या है? और आध्यात्मिकता क्या है? और इनमें जो संघर्ष चल रहा है, धार्मिकता में कभी ऐसा प्रसंग आता है कि भौतिकता की बात ही मत करो और जहां भौतिकतावाद की बात हो तो वहां प्रसंग बनता है कि आध्यात्मिकता का नाम मत लो, यहीं आकर संघर्ष बनता है, परन्तु वे नहीं समझ पा रहे हैं कि जहां हम आध्यात्मिकता में बैठे हुए हैं, वहां भौतिकता की आवश्यकता है या नहीं? आप लम्बे चौड़े क्यों जायें, मैं यहीं बता दूं। आप किस स्थान पर बैठे हुए हैं?

जमीन पर ।
तो यह भौतिक है या अभौतिक ?
भौतिक ।
इसके बिना क्या आप धर्म कर सकेंगे ?
यह छप्पर भौतिक है या अभौतिक ?
भौतिक है ।

आप धार्मिक स्थान पर भौतिकता से काम कर रहे हैं, फिर उसका विरोध भी करने लग जांय तो कैसे काम बन सकता है ? यह चादर जो शरीर पर धारण कर रखी है यह भी भौतिक है, आप ठीक तरह से बैठे हुए हैं, यहां आप व्याख्यान चुस्ती के साथ सुन रहे हैं, तो कुछ प्रातःकाल भौतिक तत्त्व ग्रहण करके आये हैं, अर्थात् चाय, दूध, नाश्ता लेकर आये हैं, तभी तो सुन रहे हैं । यह शरीर भी भौतिक तत्त्वों का बना हुआ है । इसी में आत्मा रही हुई है। भौतिक और आध्यात्मिकता का कैसा संगम बना हुआ है, फिर संघर्ष और विग्रह करने की आवश्यकता क्या है ? सोचना चाहिए भौतिकता से हम पल पल में काम ले रहे हैं । अहिंसा परमो धर्म की पालना करने के लिए जो ओघा हाथ में ले रखा है, लकड़ी, ओघा, सब भौतिक है और इससे आध्यात्मिकता का पालन कर रहे हैं । इस शरीर के प्रत्येक अवयव में भौतिक तत्त्व मौजूद हैं । तो उनके साथ क्या हम संघर्ष विग्रह करके चलें कि हमको भौतिकता की आवश्यकता नहीं है । यदि ऐसा है तो किसी भी क्षेत्र में काम नहीं चल सकेगा । आप दिन और रात किसके लिए जुटे हुए हो ? आपके बड़ी बड़ी बिल्डिगें और उनमें रेडियो, टेलीविजन, फर्नीचर सजे हुए हैं, ये सब भी तो भौतिक हैं । और इनसे आप जुड़े हुए हो । फिर कथन से कहो कि इनका हमारे साथ कोई वास्ता नहीं तो यह समन्वय की बात नहीं हुई, एकान्त खींचने की बात हुई । भगवान् महावीर ने कहा—इनको इनके स्थान पर समझो और धर्म को धर्म की जगह समझो । इनको स्वामी मत बनने दो, सिर पर मत चढ़ने दो । और यदि मान लिया कि भौतिक ही सब कुछ है, आध्यात्मिक कुछ नहीं है और कोई यह कहे कि आत्मा ही सब कुछ है, भौतिक कुछ नहीं है तो सिद्धि प्राप्त नहीं कर सकोगे । सिद्ध भगवान् भी भौतिक तत्त्वों के आधार से स्थित हैं। वहाँ पर भी धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय हैं । अतः भौतिक और अध्यात्म का यथायोग्य, यथास्थान समन्वय करके चलें । संसार में जो भी आप कार्य कर रहे हैं, उसमें आप

ख्याल रखिए कि ये सब आफिसर हैं। मैं इनसे काम ले रहा हूँ। मेरा स्वरूप काम लेने वाला है। मैं ज्ञानवान हूँ, तटस्थ ज्ञाता हूँ, विज्ञाता हूँ, सत्, चित् आनन्द घन रूप हूँ। मैं अभी कर्मों की वेड़ियों से जकड़ा हुआ हूँ। कर्म भी भौतिक तत्त्व है। इनको गिराना है। एक साथ झटका दिया तो नुकसान हो सकता है। जैसे किसी का हाथ पत्थर की शिला के नीचे दब गया है तो एक दम झटका देकर इन्सान निकालना चाहे तो क्या दशा बनेगी ? परन्तु चतुर व्यक्ति धीरे-धीरे निकालेगा। इसी प्रकार कर्मो की शिला के नीचे आत्मा की शक्तियां दब गई हैं। उन्हें धीरे-धीरे निकालने का प्रसंग है।

## कर्म निर्जरण के दो मार्ग

कर्म का निर्जरण करने के लिए दो रास्ते बतलाए हैं। एक रास्ता शीघ्रगामी है—साधु बनकर चलें और दूसरा है मंदगति का यानी गृहस्थ में रहते हुए श्रावक बनकर चलें। जीवन की प्रत्येक क्रिया के साथ आध्यात्मिकता का पुट लगाकर चलें। जो सबसे पहले भोजन करता है और बाद में बैठकर देखें कि भोजन कैसा है ? वह मन के अनुकूल है या प्रतिकूल ? यदि प्रतिकूल हो तो रोष करूँ और अनुकूल हो तो खुश होऊँ। यह नहीं सोचकर यह सोचें कि यह जीवन निर्वाह का साधन है। मैं इसको ग्रहण करके आध्यात्मिक साधना करूँ। श्रावक जीवन की आराधना करूँ, साधु जीवन की आराधना करूं। इस दृष्टि से साधक क्रिया कर रहा है, भोजन ग्रहण कर रहा है तो वह आध्यात्मिक क्रिया साध रहा है। श्रावक आध्यात्मिकता का ही विचार नहीं रखता है कि मेरा शरीर पुष्ट बने, मैं राजनेता भी बनूं परन्तु लक्ष्य रूप से यही रहता है कि आध्यात्मिकता ही सब कुछ है। परन्तु तब तक ही सहायता लेनी है। इन भौतिक तत्त्वों की जब तक मैं सम्पूर्ण रूप से कर्म का विनाश नहीं कर पाऊँ।

## लक्ष्य आध्यात्मिक हो

दुनिया में कहावत है कि 'कण कण करता' मन होता है और बूंद बूंद करके घड़ा भरता है।' एक एक कण संचित करते हैं तो मन (४० सेर) हो जाता है और एक एक बूंद में घड़ा भर सकता है। लक्ष्य तो आध्यात्मिकता का रहे और प्रत्येक क्रिया में आध्यात्मिकता को

देखने की चेष्टा करनी चाहिए। आप कपड़े की दुकान पर कपड़ा बेच रहे हों, तो कोई ग्राहक आया, चाहे गरीब हो या पैसे वाला है परन्तु आप सोचें कि यह भी मेरी आत्मा के तुल्य है! यह बेसमझ है तो क्या हुआ? मैं उसे ठगूं नहीं। यदि इस प्रकार आप आध्यात्मिक दृष्टि से व्यापार कर रहे हैं तो पुण्यवानी वहां भी बाँध लेते हैं। आध्यात्मिक साधना आसानी से आप कर लेते हैं। हर जगह यदि आध्यात्मिकता का पुट रहता है, तो वह जीवन में, साधना में, एक दिन कामयाब होता है, इस प्रकार आप प्रत्येक क्रिया को देखने की चेष्टा करें तो भौतिकता का और आध्यात्मिकता का सम्बन्ध जुड़ जाएगा। इस प्रकार आप घर का कार्य, परिवार का कार्य, समाज और राष्ट्र का तथा विश्व का कार्य पनपा सकते हैं। सुख, शांति का अनुभव कर सकते हैं।

आज बड़े बड़े राष्ट्र शस्त्र बना रहे हैं और एक दूसरे के सामने कमर कसकर खड़े हो गए हैं। परन्तु उनमें यदि आध्यात्मिकता प्रवेश कर जाए तो संघर्ष ही नहीं हो। परन्तु आज वे भौतिकता को ही समझ रहे हैं और उनकी ज्ञान शक्ति, उसमें ही काम कर रही है। जब यह भावना मिट जायेगी तो विश्व में ज्ञान के साथ उपयोग इस धरातल पर अच्छी तरह पनप सकता है। इस प्रकार भौतिक और आध्यात्मिक तत्त्व के परस्पर समीक्षण होने पर यथार्थ शांति का साम्राज्य प्राप्त हो सकता है।



